अब तुम सखा बेगि ही जैयो, मेटहु उनको दाहु।
सूरदास ब्योहार भए तें हम तुम दोऊ साहु ॥३५०॥

## राग परज

ऊधो! सूधे नेकु निहारो।
हम अबलनि को सिखवन आए, सुन्यो सयान[1] तिहारो ॥
निर्गुन कह्यो; कहा कहियत[2] है! तुम निर्गुन अति भारी।
सेवत सगुन स्यामसुंदर को लई मुक्ति हम चारी ॥
हमैं सालोक, सरूप, सयुज्यौ रहत समीप सदाई।
सो तजि कहत और की औरै, तुम अलि! बड़े अताई[3] ॥
हम मूरख तुम बड़े चतुर हौ, बहुत कहा कहिए।
बे[4] ही काज सदा भटकत हौ, अब मारग गहिए ॥
अहो, अज्ञान! ज्ञान उपदेसत ज्ञानरूप हम ही[5]।
निसिदिन ध्यान सूर प्रभु को अलि! देखत जित तितहीं ॥३५१॥

## राग धनाश्री

जा जा रे भौंरा! दूर दूर।
रँग रूप औ एकहि मूरति, मेरो मन कियो चूर चूर ॥
जौ लौं गरज़ निकट तौ लौं रहै, काज सरे पै रहै धूर[6]।
सूर स्याम अपनी गरजन कों कलियन रस लै[7] घूर घूर[8] ॥३५२॥

---

(१) सयान=सयानापन, चतुराई। (२) कहा कहियत है=क्या कहना है। (३) अताई=उपद्रवी, दुष्ट। (४) बे=बिना। (५) ज्ञानरूप हम हीं=हम जो स्वयं ज्ञान-स्वरूप हैं (जैसे, ज्ञान की चरमावस्था में ज्ञाता और ज्ञेय का भेद नहीं रहता, वैसे ही प्रेम या भक्ति की चरमावस्था में उपास्य और उपासक का भेद मिट जाता है। गोपियों का अभिप्राय यह है कि हम तो स्वयं कृष्णमय हो रही हैं)। (६) धूर=धुर, ऊपर, ऊँचे। (७) लै=लेय, लेता है। (८) घूर घूर=घूम घूमकर।

## राग नट

ऊधो ! धनि तुम्हरो व्यवहार।
धनि वै ठाकुर, धनि वै सेवक, धनि तुम बर्तनहार॥
आम को काटि बबूर लगावत, चंदन को कुरवार[1]।
सूर स्याम कैसे निबहैगी अंधधुंध सरकार॥३५३॥

जाहु जाहु ऊधो ! जाने हौ पहचाने हौ।
जैसे हरि तैसे तुम सेवक, कपट-चतुराई-साने हौ॥
निर्गुन-ज्ञान कहाँ तुम पायो, केहि सिखए ब्रज आने हौ।
यह उपदेस देहु लै कुबजहि जाके रूप लुभाने हौ॥
कहँ लगि कहौं योग की बातैं, बाँचत नैन पिराने हौ।
सूरदास प्रभु हम हैं खोटी तुम तो बारह बाने[2] हौ॥३५४॥

## राग सारंग

मधुबन सब कृतज्ञ धर्मीले।
अति उदार परहित डोलत हैं, बोलत बचन सुसीले॥
प्रथम आय गोकुल सुफलकसुत लै मधुपुरिहि सिधारे।
वहाँ कंस ह्याँ हम दीनन को दूनो काज सँवारे॥
हरि को सिखै सिखावन हमको अब ऊधो पग धारे।
ह्वाँ दासी-रति की कीरति कै, यहाँ जोग बिस्तारे॥
अब या बिरह-समुद्र सबै हम बूड़ी चहति नही[3]।
लीला सगुन नाव ही, सुनु अलि, तेहि अवलंब रही॥
अब, निर्गुनहि गहे जुवतीजन पारहि कहौ गई को।
सूर अक्रूर छपद के मन में नाहिंन त्रास दई को॥३५५॥

---

(१) कुरवार=कुरवारि, खोदकर। (२) बारह बाने=बारह बानी के अर्थात् चोखे, खरे (सोने)। (३) नही=नधी हुईं, जुती हुई।

ऊधो ! भूलि भले भटके ।
कहत कही कछु बात लड़ैते तुम ताही अटके ॥
देख्यो सकल सयान[1] तिहारो, लिन्हे छरि फटके[2]।
तुमहिं दियो बहराय इतै कों, वै कुबजा सों अटके ॥
लीजो जोग सँभारि आपनो जाहु तहाँ टटके ।
सूर स्याम तजि कोउ न लैहे या जोगहि कटुके[3]॥३५६॥

## राग धनाश्री

जोग सँदेसो ब्रज में लावत ।
थाके चरन तिहारे, ऊधो ! बार बार के धावत ॥
सुनिहै कथा कौन निर्गुन की, रचि पचि[4] बात बनावत।
सगुन-सुमेरु प्रगट देखियत, तुम तृन की ओट[5] दुरावत ॥
हम जानत परपंच स्याम के, बातन हीं बहरावत ।
देखी सुनी न अब लौं कबहूँ, जल मथे माखन आवत ॥
जोगी जोग-अपार सिंधु में ढूँढ़े हू नहिं पावत।
ह्याँ हरि प्रगट प्रेम जसुमति के ऊखल आप बँधावत ॥
चुप करि रहौ, ज्ञान ढँकि राखौ; कत हौ बिरह बढ़ावत।
नंदकुमार कमलदल-लोचन कहि को जाहि न भावत?
काहे को बिपरीत बात कहि सब के प्रान गँवावत?
सो है सो कित सूर अबलनि जेहि निगम नेति कहि गावत?॥३५७॥

---

(१) सयान = सयानापन, चतुराई । (२) छरि फटके = झाड़ फटककर, खूब जाँचकर । (३) कटुके = कटु जोग को । (४) पचि = हैरान होकर । (५) सगुन-सुमेरु......ओट=भगवान् के सगुण स्वरुप ऐसे बड़े और प्रत्यक्ष पदार्थ को अत्यन्त सूक्ष्म निर्गुण ब्रह्म की ओट में छिपाया चाहते हो ।

### राग सारंग

कहा भयो हरि मथुरा गए।
अब, अलि! हरि कैसे सुख पावत तन द्वै भाँति भए[1] ॥
यहाँ अटक अति प्रेम पुरातन, ह्वाँ अति नेह नए।
ह्वाँ सुनियत नृप-वेष, यहाँ दिन[2] देखियत विनु लए ॥
कहा हाथ पर्‍यो सठ अक्रूरहिं वह ठग ठाट ठए।
अब क्यों कान्ह रहत गोकुल विनु जोगन के सिखए ॥
राजा राज करौ अपने घर माथे छत्र दए।
चिरंजीव रहौ, सूर नंदसुत, जीजत मुख चितए ॥३५८॥

### राग विलावल

तुम्हारी प्रीति, ऊधो! पूरव जनम की अब तो भए मेरे तनहु के गरजी।
बहुत दिनन तें विरमि रहे हौ, संग तें बिछोहि हमहिं गए वरजी ॥
जा दिन तें तुम प्रीति करी[3] ही घटति न, बढ़ति तूल[4] लेहु नरजी[5]।
सूरदास प्रभु तुम्हरे मिलन विनु तन भयो ब्योंत, विरह भयो दरजी ३५६

### राग मलार

गोपालहि लै आवहु मनाय।
अब की वेर कैसेहु करि, ऊधो! करि छल बल गहि पाय ॥
दीजौ उनहिं सुसारि उरहनो संधि संधि समुझाय।
जिनहिं छाँड़ि वढ़िया[6] महँ आए ते विकल भए जदुराय ॥
तुम सों कहा कहौं, हो मधुकर! बातैं बहुत बनाय।
वहियाँ पकरि सूर के प्रभु की, नंद की सौंह दिवाय ॥३६०॥

---

(१) द्वै-भाँति भए=दो रूपों का एक साथ निर्वाह करना पड़ता है। (२) दिन=प्रतिदिन, सदा। (३) करी ही=की थी। (४) तूल=लंबाई। (५) नरजि लेहु=नाप लो। (६) वढ़िया=बाढ़, विरह-प्रवाह की।

## राग सोरठ

कै तुम सों छूटैं लरि, ऊधो, कै रहिए गहि मौन।
एक हम जरैं जरे पर जारत, बोलहु कुबची[1] कौन ?
एक अंग मिले दोऊ कारे, काको मन पतियाए ?
तुम सी होय सो तुम सों बोलै, लीने जोगहि आए॥
जा काहू कों जोग चाहिए सो लै भस्म लगावै।
जिन्ह उर ध्यान नंदनंदन को तिन्ह क्यों निर्गुन भावै ?
कहौ सँदेस सूर के प्रभु को, यह निर्गुन अँधियारो।
अपनो बोयो आप लूनिए, तुम आपुहि निरवारो[2] ॥३६१॥

## राग सारंग

ऐसो, माई[3] ! एक कोद[4] को हेतु।
जैसे बसन कुसुँभ-रंग मिलि कै नेकु चटक पुनि सेत॥
जैसे करनि किसान बापुरो नौ नौ बाहैं देत[5]।
एतेहू पै नीर निठुर भयो उमगि आय सब लेत॥
सब गोपी भाखैं ऊधो सों, सुनियो बात सचेत।
सूरदास प्रभु जन तें बिछुरें ज्यों कृत राई रेत[6] ॥३६२॥

---

(१) कुबची=बुरी बात कहनेवाला। (२) निरवारो=सुलझाओ (अपने निर्गुण की उलझन को)। (३) माई=सखी के लिए संबोधन। (४) कोद=ओर, तरफ (५) बाहैं देत=कई बाहँ जोतता है। (६) ज्यों कृत राई रेत=जैसे रेत या बालू में राई कर दी गई हो (रेत में बिखरी राई इकट्ठा करना असंभव होता है)। इसी प्रकार भगवान से बि[illegible]
को कैसे [illegible] जा सकते हो।

## राग मलार

मधुकर, मन सुनि जोग डरै।
तुमहू चतुर कहावत अति ही इतो न समुझि परै ॥
और सुमन जो अनेक सुगंधित, सीतल रुचि सो करै।
क्यों तू कोकनद वनहिं सरै[1] औ और सवै अनरै[2] ?
दिनकर महाप्रतापपुंज-वर, सवको तेज हरै।
क्यों न चकोर छाँड़ि मृग-अंकहि[3] वाको ध्यान करै ?
उलटोइ ज्ञान सवै उपदेसत, सुनि सुनि जीय जरै।
जंबू-वृक्ष कहौ क्यों, लंपट ! फलवर अंब फरै ॥
मुक्ता अवधि मराल प्रान है जौ लगि ताहि चरै।
निघटत निपट सूर, ज्यों जल बिनु व्याकुल मीन मरै ॥३६३॥

विरचि[4] मन बहुरि राच्यो[5] आय।
टूटी जुरै बहुत जतनन करि तऊ दोष नहिं जाय ॥
कपट हेतु की प्रीति निरंतर नोइ[6] चोखाई[7] गाय।
दूध फटे जैसे भइ काँजी, कौन स्वाद करि खाय ?
केरा पास ज्यों वेर निरंतर हालत दुख दै जाय[8]।
स्वाति-बूँद ज्यों परे फनिक-मुख परत विषै ह्वै जाय ॥
ऐसी केती तुम जौ उनकी कहौ वनाय वनाय।
सूरजदास दिगंबर-पुर में कहा रजक-व्यौसाय ॥३६४॥

---

(१) सरै=जाता है। (२) अनरै=अनादर करता है। (३) मृग-अंक=चन्द्रमा। (४) विरचि=विरक्त होकर, उचटकर। (५) राच्यो=अनुरक्त हुआ। (६) नोइ=पैर रस्सी से बाँधकर। (७) चोखाई=दुही या दूध गारी जाती हुई। (८) केरा...जाय=वेर के पास के केलों के पत्ते हिलने पर काँटों से छिद जाते हैं।

## राग नट

कहत कत परदेसी की बात ?
मंदिर-अरध-अवधि[1] बदि हम सों, हरि-अहार[2] चलि जात ।।
ससि-रिपु[3] बरष, सूर-रिपु[4] युग वर, हर-रिपु[5] किए फिरै घात ।
मघ-पंचक[6] लै गए स्यामघन, आय बनी यह बात ।।
नखत, वेद, ग्रह जोरि अर्ध करि[7] को बरजै हम खात ।
सूरदास प्रभु तुमहिं मिलन कों कर मीड़ति पछितात ।।३६५

## राग धनाश्री

ऊधो ! मन माने की बात ।
दाख छुहारा छाँड़ि अमृत-फल बिष-कीरा बिष खात ।
जौ चकोर को दै कपूर कोउ तजि अंगार अघात ?
मधुप करत घर कोरि[8] काठ में बँधत कमल के पात ।।
ज्यों पतंग हित जानि आपनो दीपक सों लपटात ।
सूरदास जाको मन जासों सोई ताहि सुहात ।।३६६।।

## राग बिलावल

कर-कंकन तें भुज-टाँड़[9] भई ।
मधुबन चलत स्याम मनमोहन आवन-अवधि जो निकट दई ।।

---

(१) मंदिर-अरध-अवधि=मंदिर, घर, उसका आधा भाग पाख अर्थात् एक पाख या पक्ष की अवधि । (२) हरि-अहार=मांस, महीना । (३) ससि-रिपु=दिन अर्थात् दिन एक वर्ष के समान बीतता है । (४) सूर-रिपु=रात । (५) हर-रिपु=कामदेव । (६) मघ-पंचक=मघा से लेकर पाँचवाँ नक्षत्र चित्रा अर्थात् चित्त । (७) नखत वेद......करि=नक्षत्र २७, वेद ४, ग्रह ९ जोड़ने से ४० आया; उसका आधा हुआ बीस अर्थात् विष । (८) कोरी=कुरेदकर, कुतरकर । (९) टाँड़=बाहु में पहनने का एक गहना (कृशता-वर्णन) ।

जोहति पंथ मनावति संकर वासर निसि मोहिं गनत गई ।
पाती लिखत बिरह तन व्याकुल कागर[1] ह्वै गयो नीरमई ॥
ऊधो ! मुख के वचनन कहियो[2] हरि सों सूल नितप्रतिहि नई ।
सूरदास प्रभु तुम्हरे दरस को विरह वियोगिनि विकल भई ॥२६७॥

## राग धनाश्री

फूल बिनन नहिं जाऊँ सखी री ! हरि बिन कैसे बीनौं फूल ।
सुन री, सखी ! मोहिं रामदोहाई फूल लगत तिरसूल ॥
वे जो देखियत राते राते फूलन फूली डार ।
हरि बिन फूल झार[3] से लागत झरि झरि परत अँगार ॥
कैसे के पनघट जाउँ सखी री ! डोलौं सरिता-तीर ।
भरि भरि जमुना उमड़ि चली है इन नैनन के नीर ॥
इन नैनन के नीर सखी री ! सेज भई घरनाउँ[4] ।
चाहति हौं याही पै चढ़िके स्याम-मिलन कों जाउँ ॥
प्रान हमारे बिन हरि प्यारे रहे अधरन पर आय ।
सूरदास के प्रभु सों सजनी कौन कहै समुझाय ॥२६८॥

## राग बिहागरो

ऊधो जू ! मैं तिहारे चरनन लागौं बारक या ब्रज करबि भाँवरी ।
निसि न नींद आवै, दिन न भोजन भावै, मग जोवत भई दृष्टिझाँवरी ॥
वहै वृंदावन स्याम सघन बन, वहै सुभग सरि साँवरी ।
एक स्याम बिनु स्याम न भावै सुधि न रही जैसे बकत बावरी ॥

---

(१) कागर = कागज । (२) वचनन कहियो = इससे जबानी ही कहना । (३) झार = अग्नि की ज्वाला । (४) घरनाउ = घड़नई, बाँस में उलटे घड़े बाँधकर बनाई हुई नाव ।

लाज छाँड़ि हम उतहिं आवतीं चलि न सकति आवै बिरह-ताँवरी[1]।
सूरदास प्रभु वेगि दरस दीजै होय है जग में कीरति रावरी ॥३६९॥

ऊधो ! जबहिं जाव गोकुलमनि आगे पैयाँ लागन कहियो।
अब मोहिं बिपति परी दर्सन बिनु, सहि न सकत तन दारुन दहियो॥
सरदचंद मोहिं बैरि महा भयो, अनिल सही न परै किहि बिधि रहियो?
सूर स्याम बिनु गृह बन सूनो, बिन मोहन काको मुख चहियो॥३७०॥

## राग मलार

मेरे मन इतनी सूल रही।
वै बतियाँ छतियाँ लिखि राखीं जे नँदलाल कही॥
एक दिवस मेरे गृह आए मैं ही मथति दही।
देखि तिन्हैं मैं मान कियो सखि सो हरि गुसा गही॥
सोचति अति पछितात राधिका मूर्छित धरनि ढही।
सूरदास प्रभु के बिछुरे तें बिथा न जाति सही ॥३७१॥

## राग सारंग

देखौ माधव को मित्राई।
आई उघरि कनक-कलई ज्यों दै निज[2] गए दगाई॥
हम जाने हरि हितू हमारे उनके चित्त ठगाई।
छाँड़ी सुरति सबै ब्रजकुल की, निठुर लोग बिलमाई॥
प्रेम निबाहि कहा वै जानैं साँचेई अहिराई।
सूरदास बिरहिनी बिकल-मति कर मींजै पछिताई ॥३७२॥

## राग सोरठ

मैं जान्यो मोको माधव हित कै कियो।
अति आदर अलि ज्यों मिलि कमलहि मुख-मकरंद लियो

---

(१) ताँवरी=ताप, ज्वर, । (२) निज=केवल, बिलकुल।

बरु वह भली पूतना जाको पय-सँग प्रान पियो।
मनमधु अँचै निपट सूने बन यह दुख अधिक दियो॥
देखि अचेत अमृत-अवलोकनि, चालि जु सींचि हियो।
सूरदास प्रभु वा अधार के नाते परत जियो ॥३७३॥

अब या तनहि राखि का कीजै ?

सुनि री सखी! स्यामसुंदर बिन बाटि[1] विषम विष पीजै॥
कै गिरिए गिर चढ़िकै, सजनी, कै स्वकर सीस सिव दीजै।
कै दहिए दारुन दावानल, कै तो जाय जमुन धँसि लीजै॥
दुसह वियोग विरह माधव के कौन दिनहिं दिन छीजै?
सूरदास प्रीतम बिन राधे सोचि सोचि मनही मन खीजै ॥३७४॥

## यशोदा का वचन उद्धव प्रति

### राग सोरठ

सँदेसो देवकी सों कहियो।
हौं तो धाय[2] तिहारे सुत की कृपा करत ही रहियो॥
उबटन तेल और तातो जल देखत ही भजि जाते।
जोइ जोइ माँगत सोइ सोइ देती करम करम करि न्हाते॥
तुम तौ टेव जानतिहि ह्वैहौ तऊ मोहिं कहि आवै।
प्रात उठत मेरे लाल लड़ैतेहि माखन-रोटी भावै॥
अब यह सूर मोहिं निसिबासर बड़ो रहत जिय सोच।
अब मेरे अलक-लड़ैते[3] लालन ह्वैहैं करत सँकोच ॥३७५॥

---

(१) बाटि=पीसकर, घिसकर। (२) धाय=धात्री, दाई। (३) अलकलड़ैते=दुलारे, लाड़ले।

यद्यपि मन समुझावत लोग।
सूल होत नवनीत देखिकै मोहन के मुख-जोग ॥
प्रात-समय उठि माखन-रोटी को बिन माँगे दैहै ?
को मेरे बालक कुँवर कान्ह को छन-छन आगो लैहै ?
कहियो जाय पथिक ! घर आवैं राम स्याम दोउ भैया।
सूर वहाँ कत होत दुखारी जिनके मो सी मैया ॥३७६॥

## राग सारंग

जो पै राखति हौ पहिचानि।
तौ बारेक मेरे मोहन को मोहिं देहु दिखाई आनि ॥
तुम रानी बसुदेवगिरहिनी हम अहीर ब्रजवासी।
पठै देहु मेरो लाल लड़ैतो बारौं ऐसी हाँसी[1] ॥
भली करी कंसादिक मारे अवसर-काज कियो।
अब इन गैयन कौन चरावै भरि-भरि लेत हियो ॥
खान, पान, परिधान, राजसुख केतोउ लाड़ लड़ावै।
तदपि सूर मेरो यह बालक माखन ही सचु[2] पावै ॥३७७॥

# कुब्जा-संदेश

## राग सोरठ

मो पै काहे को झुकति[3] ब्रजनारी ?
काहू के भाग मों साझो नाहिंन, हरि की कृपा नियारी ॥
फलन माँझ जैसे करुई तूमरि रहति जो घूरे डारी।
हाथ परी जब गुनी जनन के बाजति राग दुलारी ॥

---

(१) बारौं ऐसी हाँसी = ऐसी हँसी चूल्हे में जाय। (२) सचु = सुख। (३) झुकति = रूठती हो, कोप करती हो।

यह सँदेस कुब्जा कहि पठयो अरु कीन्ही मनुहारी।
तन टेढ़ी सब कोऊ जानत, परसे भइ अधिकारी ॥
हौं तो दासी कंसराय की, देखहु हृदय बिचारी।
सूर स्याम करुनाकर स्वामी अपने हाथ सँवारी ॥३७८॥

## ( उद्धव-गोपी-संवाद )

### उद्धव-वचन

### राग सारंग

हौं तुम पै ब्रजनाथ पठायो। आतमज्ञान-सिखावन आयो ॥
आपुहि पुरुष आपुही नारी। आपुहि वानप्रस्थ व्रतधारी ॥
आपुहि पिता, आपुही माता। आपुहि भगिनी, आपुहि भ्राता ॥
आपुहि पंडित, आपुहि ज्ञानी। आपुहि राजा, आपुहि रानी ॥
आपुहि धरती, आपु अकासा। आपुहि स्वामी, आपुहि दासा ॥
आपुहि ग्वाल, आपुहि गाई। आपुहि आप चरावन जाई ॥
आपुहि भँवर, आपुहि फूल। आतमज्ञान बिना जग भूल ॥
रंक राव दूजो नहिं कोय। आपुहि आप निरंजन सोय ॥
यहि प्रकार जाको मन लागै। जरा, मरन, जी तें भ्रम भागै ॥

### गोपी-वचन

सुनु ऊधो ! ह्याँ कौन सयानी ?। तुम तौ महापुरुष बड़ज्ञानी।
जोगी होय सो जोगहि जानै। नवधा भक्ति सदा मन मानै ॥
भाव-भगति हरिजन चित धारे। ज्योति-रूप सिव सनक बिचारे ॥
तुम कह रचि रचि कहत सयानी[1]। अबला हरि के रूप दिवानी ॥
जात[2]-पीर बंझा नहिं जानै। बिनु देखे कैसे रुचि मानै ॥
फिरि फिरि कहे वहै सुधि आवै। स्यामरूप बिनु और न भावै ॥

---

( १ ) सयानी = चतुराई, ज्ञान की बात। ( २ ) जात = बच्चा जनने की।

जोग-समाधि जोति चित लावै। परमानंद परमपद पावै ॥
नवकिसोर को जबहिं निहारैं। कोटि ज्योति वा छबि पै वारैं ॥
सजल मेघ घनस्याम-सरीर। रूप ठगी हलधर के बीर[1] ॥
सिर श्रीखंड,[2] कुंडल, बनमाल। क्यों बिसरैं वै नयन विसाल ?
मृगमद[3] तिलक अलक घुँघुरारे। उन मोहन मन हरे हमारे ॥
भ्रुकुटी बिकट, नासिका राजै। अरुन अधर मुरली कल बाजै ॥
दाड़िम-दसन-दमक-दुति सोहै। मृदु मुसकानि मदन-मन मोहै ॥
चारु चिबुक, उर पर गजमोती। दूरि करत उडुगन की जोती ॥
कंकन, किंकिनि, पदिक बिराजै। चलत चरन कल नूपुर बाजै ॥
बन की धातु[4] चित्र तनु किये। वह छबि चुभि जु रही हम हिये ॥
पीत बसन छबि बरनि न जाई। नखसिख सुंदर कुँवर कन्हाई ॥
रूपरासि ग्वालन को संगी। कब देखैं वह रूप त्रिभंगी ॥
जो तुम हित की बात सुनावौ। मदनगोपालहि क्यों न मिलावौ ?

## उद्धव-वचन

ताहि भजहु किन सबै सयानी ? खोजत जाहि महामुनि ज्ञानी ॥
जाके रूप-रेख कछु नाहीं। नयन मूँदि चितवहु चित माहीं ॥
हृदय-कमल में जोति बिराजै। अनहद नाद निरंतर बाजै ॥
इड़ा पिंगला सुखमन नारी[5]। सून्य सहज में बसैं मुरारी ॥
मात पिता नहिं दारा भाई। जल थल घट घट रहे समाई ॥
यहि प्रकार भव दुस्तर तरिहौ। जोग-पंथ क्रम क्रम अनु सरिहौ ॥

## गोपी-वचन

यह मधुकर ! मुख मूँदहु जाई। हमरे चित वित[6] हरि यदुराई ॥

---

(१) बीर = भाई। (२) श्रीखंड = चंदन। (३) मृगमद = कस्तूरी। (४) बन की धातु = गेरू। (५) नारी = नाड़ी। (६) वित = वित्त, धन।

व्रजवासिनि गोपाल-उपासी। ब्रह्मज्ञान सुनि आवै हाँसी ॥
अब लौं जोग कबहुँ नहिं आयो। मानो कुबजा-रूपहि पायो ॥
खोलि सुगाहक पाय दिखायो। माधव मधुकर-हाथ पठायो ॥
अबला ठगी सकल ब्रज हेरी। सो ठग ठग्यो कंस की चेरी ॥
राम-जनम-तपसी जदुराई। तिहि फल वधू कूबरी पाई ॥
सीता-विरह बहुत दुख पायो। अब कुबजा मिलि हियो सिरायो[1] ॥
ज्ञान निरास कहा लै कीजै। जोग-मोट दासी-सिर दीजै ॥

## उद्धव-वचन

वह अच्युत अविगत अविनासी। त्रिगुन-रहित वपु, धरे न दासी ॥
हे गोपी! सुनु बात हमारी। है वह सून्य सुनहु ब्रजनारी ॥
नहिं दासी ठकुराइनि कोई। जहँ देखहु तहँ ब्रह्महि सोई ॥
आपुहि औरहिं ब्रह्महिं जानै। ब्रह्म बिना दूसर नहिं मानै ॥

## गोपी-वचन

बार बार ये वचन निवारो। भक्ति बिरोधी ज्ञान तुम्हारो ॥
होत कहा उपदेसे तेरे ? नयन सुबस नाहीं, अलि, मेरे ॥
हरिपथ जोवत निमिष न लागै। कृस्न-वियोगिनि निसिदिन जागै ॥
नँदनंदन के देखे जीवैं। रुचि वह रूप, पवन नहिं पीवैं ॥
जब हरि आवैं तब सुख पावैं। मोहन मूरति निरखि सिरावैं ॥
दुसह वचन अलि हमहिं न भावैं। जोगकथा ओढ़ैं कि दसावैं[2] ॥

## उद्धव वचन

ऊधो कहैं, 'धन्य ब्रजबाल। जिनके सर्बस मदनगोपाल ॥
वह मत त्याग्यो, यह मति आई। तुम्हरे दरस भगति मैं पाई ॥
तुम मम गुरु मैं दास तुम्हारो। भगति सुनाय जगत निस्तारो' ॥
'भ्रमरगीत' जे सुनैं सुनावैं। प्रेमभक्ति सो प्रानी पावैं ॥
सूरदास गोपी बड़भागी। हरिदरसन की ठगौरी लागी ॥३७९॥

(१) सिरायो = ठंढा हुआ। (२) ओढ़ैं कि दसावैं ? = लेकर क्या करें ?

# मथुरा लौटने पर उद्धव का वचन कृष्ण-प्रति

## राग सोरठ

माधव जू ! मैं अति सचु[1] पायो ।
अपने जानि संदेस-ब्याज करि ब्रजजन-मिलन पठायो ॥
छमा करौ तौ करौं बीनती जो उत देखि हौं आयो ।
श्रीमुख ज्ञानपंथ जो उचर्‍यो तिन पै कछु न सुहायो ॥
सकल निगम-सिद्धांत जन्म-स्रम[2] स्यामा[3] सहज सुनायो ।
नहिं स्रुति, सेष, महेस, प्रजापति जो रस गोपिन गायो ॥
कटुक कथा लागी मोहिं अपनी, वा रस-सिंधु समायो ।
उत तुम देखे और भांति मैं, सकल तृषाहि बुझायो ॥
तुम्हरी अकथ-कथा तुम जानो हम जन नाहिं बसायो ।
सूरदास सुंदर पद निरखत नयनन नीर बहायो ॥३८०॥

## राग गौरी

दिन दस घोष चलहु गोपाल ।
गैयन की अवसेर[4] मिटावहु भेंटहु भुज भरि ग्वाल ॥
नाचत नहीं मोर वा दिन तें आए बरषा-काल ।
मृग दूबरे दरस तुम्हरे बिनु सुनत न बेनु रसाल ॥
बृंदाबन भावतो तुम्हारो देखहु स्याम तमाल ।
सूरदास मैया जसुमति के फिरि आवहु नँदलाल ॥३८१॥

## राग सारंग

अब अति पंगु भयो मन मेरो ।
गयो तहाँ निर्गुन कहिबे को, भयो सगुन को चेरो ॥

---

(१) सचु=सुख । (२) जन्म-स्रम=जन्म भर श्रम करने से साध्य ।
(३) स्यामा=राधा । (४) अवसेर=हैरानी, दुःख ।

अति अज्ञान कहत कहि आयो दूत भयो वहि केरो।
निज जन जानि जतन तें तिनसों कीन्हों नेह घनेरो ॥
मैं कछु कही ज्ञानगाथा ते नेकु न दरसति नेरो।
सूर मधुप उठि चल्यो मधुपुरी बोरि जोग को बेरो ॥३८२॥

## राग धनाश्री

माधव ? सुनौ ब्रज को नेम।
बूझि हम, षट मास देख्यो, गोपिकन को प्रेम ॥
हृदय तें नहिं टरत उनके स्याम राम-समेत।
अस्रु-सलिल-प्रवाह उर पर अरघ नयनन देत ॥
चीर अंचल, कलस कुच, मनो पानि[1] पदुम चढ़ाय।
प्रगट लीला देखि, हरि के कर्म, उठतीं गाय ॥
देह गेह-समेत अर्पन कमललोचन-ध्यान।
सूर उनके भजन आगे लगै फीको ज्ञान ॥३८३॥

कहँ लौं कहिए ब्रज की बात।
सुनहु स्याम ! तुम बिनु उन लोगन जैसे दिवस बिहात ॥
गोपी, ग्वाल, गाय, गोसुत सब मलिनबदन, कृसगात ॥
परम दीन जनु सिसिर-हेम-हत[2] अंबुजगन बिनु पात ॥
जो कोउ आवत देखति हैं सब मिली बूझति कुसलात ॥
चलन न देत प्रेम-आतुर उर, कर चरनन लपटात ॥
पिक, चातक बन बसन न पावहिं, बायस बलिहि न खात।
सूर स्याम संदेसन के डर पथिक न वा मग जात ॥३८४॥

(१) पानि = हाथ, जिनकी उपमा कमल से दी जाती है। (२) हेम-हत = हिम या पाले के मारे हुए।

## राग केदारो

उनमें पाँच दिवस जो बसिये ।
नाथ ! तिहारी सौं जिय उमगत, फेरि अपनपो कस ये ?
वह लीला बिनोद गोपिन के देखे ही बनि आवै ।
मोको बहुरि कहाँ वैसो सुख, बड़भागी सो पावै ॥
मनसि, बचन, कर्मना, कहत हौं नाहिंन कछु अब राखी।
सूर काढ़ि डार्यो हौं ब्रज तें दूध-माँझ की माखी[1] ॥३८५॥

चित्त दै सुनौ, स्याम प्रबीन !
हरि तिहारे बिरह राधे मैं जो देखी छीन ।
कहन को संदेस सुंदरि गवन मो तन कीन ॥
छुटी छुद्रावलि[2], चरन अरुझे, गिरी बलहीन ।
बहुरि उठी सँभारि,सुभट ज्यों परम साहस कीन ॥
बिन देखे मनमोहन मुखरो सब सुख उनको दीन ।
सूर हरि के चरन-अंबुज रहीं आसा-लीन ॥३८६॥

माधव ! यह ब्रज को ब्योहार ।
मेरो कह्यो पवन को भुस भयो, गावत नंदकुमार ॥
एक ग्वारि गोधन लै रेंगति, एक लकुट कर लेति ।
एक मंडली करि बैठारति, छाक बाँटि कै देति ॥
एक ग्वारि नटवर बहु लीला, एक कर्म-गुन गावति ।
कोटि भाँति कै मैं समुझाई नेकु न उर में ल्यावति ॥
निसिबासर ये ही व्रत सब ब्रज दिन-दिन नूतन प्रीति ।
सूर सकल फीको लागत है देखत वह रसरीति ॥३८७॥

---

(१) दूध...माखी = दूध की मक्खी की तरह निकाल दिया ।
(२) छुद्रावलि = क्षुद्रघंटिका, करधनी ।

कहिबे मैं न कछू सक राखी।
बुधि विवेक अनुमान आपने मुख आई सो भाखी ॥
हौं पचि कहतो एक पहर में, वै छन माहिं अनेक।
हारि मानि उठि चल्यों दीन ह्वै छाँड़ि आपनी टेक ॥
कंठ बचन न बोलि आयो, हृदय परिहस-भीन।
नयन भरि जो रोय दीन्हों ग्रसित-आपद दीन ॥
श्रीमुख की सिखई ग्रंथन की कथि सब भई कहानी।
एक होय तेहि उत्तर दीजै सूर उठी अबुहानी[1] ॥३८

कहौ तो सुख आपनो सुनाऊँ!
ब्रजजुवतिन कहि कथा जोग की क्यों न इतो दुख पाऊँ ॥
हौं इक बात कहत निगुन की वाही में अटकाऊँ।
वै उमड़ीं बारिधितरंग ज्यों जाकी थाह न पाऊँ ॥
कौन कौन को उत्तर दीजै तात भज्यों अगाऊ।
वै मेरे सिर पाटी पारहिं, कंथा काहि ओढ़ाऊँ?
एक आँधरी, हिय[2] की फूटी, दौरे पहिरि खराऊँ।
सूर सकल ब्रज षटदरसी, हौं बारहखड़ी[3] पढ़ाऊँ! ॥३८

तब तें इन सबहिन सचु पायो।
जब तें हरि-संदेस तिहारो सुनत ताँवरो[4] आयो ॥
फूले व्याल, दुरे ते प्रगटे, पवन पेट भरि खायो।
भूले मृगा चौंकि चरनन तें, हुतो जो जिय बिसरायो ॥
ऊँचे बैठि बिहंग-सभा-बिच कोकिल मंगल गायो।
निकसि कंदरा तें केहरि हू माथे पूँछ हिलायो ॥

(१) उठी अबुहानी=प्रेत सा चढ़ गया। सब की सब एक साथ [...]ने लगीं। (२) हिय की फूटी=हृदय की आँख फूटी, ज्ञानहीन। [(३]) बारहखड़ी=अक्षर-ज्ञान। (४) ताँवरो=ताप-जडी।

गृहबन तें गजराज निकसि कै अँग अँग गर्व जनायो ।
सूर बहुरिहौ, कह राधा, कै करिहौ बैरिन भायो ? ॥३९०॥

[ राग जैतश्री

सुनहु स्याम जू वै ब्रज-बनिता बिरह तुम्हारे भईं बावरी ।
नाहिन नाथ और कहि आवत छाँड़ि जहाँ लगि कथा रावरी ।
कबहुँ कहतिं हरि माखन खायो कौन बसै या कठिन गाँव री ।
कबहुँ कहतिं हरि ऊखल बाँधे घर घर तें लै चलौ दाँवरी ।
कबहुँ कहतिं ब्रजनाथ बन गए जोवत मग भई दृष्टि झाँवरी ।
कबहुँ कहतिं वा मुरली महियाँ लै लै बोलत हमरो नाँव री ।
कबहुँ कहतिं ब्रजनाथ साथ तें चंद्र ऊग्यो है एहि ठाँव री ।
सूरदास प्रभु तुम्हरे दरस बिनु अब वह मूरति भई साँवरी ॥३९१॥

राग बिहागरो

हरि आए सो भली कीनी,
मोहिं देखत कहि उठी राधिका, अंक तिमिर को दीनी ।
तनु अति कँपति बिरह अति ब्याकुल उर धुकधुकी खेद कीनी ।
चलत चरन गहि रही गई गिरि स्वेद-सलिल भय भीनी ।
छूटी लट, भुज फूटी बलया, टूटी लर, फटि कंचुकि झीनी ।
मनो प्रेम के परन परेवा याही तें पढ़ि लीनी ।
अवलोकति यहि भाँति मानो छूटी अहिमनि छीनी ।
सूरदास प्रभु कहौं कहाँ लगि है अयान मति हीनी ॥३९२॥

राग मलार

सुनो स्याम यह बात और कोउ क्यों समुझाय कहै ।
दुहुँ दिसि को रति-बिरह बिरहिनी कैसे कै जु सहै ।

जब राधे तबहीं मुख माधो माधो रटति रहै।
जब माधो होइ जात सकल तनु राधा विरह दहै।
उभय अग्र दौ दारु-कीट ज्यों सीतलताहि चहै।
सूरदास अति विकल बिरहिनी कैसेहु सुख न लहै ॥३९३॥

## राग धनाश्री

उमँगि चले दोउ नैन विसाल।

सुनि सुनि यह संदेस स्यामघन सुमिरि तिहारे गुन गोपाल।
आनन वपु उरजनि के अंतर जलधारा बाढ़ी तेहि काल।
मनु जुग जलज सुमेर-सृंग तें जाय मिले सम ससिहि सनाल।
भीजे विय आँचर उर राजित तिनपर वर मुकुतन की माल।
मनो इंदु आए नलिनी-दलऽलंकृत-अमी-ओसकन-जाल।
कहँ वह प्रीति रीति राधा सों कहँ यह करनी उलटी चाल।
सूरदास प्रभु कठिन कथन तें क्यों जीवै बिरहिनि वेहाल ॥३९४॥

## राग मलार

नैन घट घटत न एक घरी।

कबहुँ न मिटत सदा पावस ब्रज लागी रहति झरी।
विरह इंद्र बरसत निसिवासर यहि अति अधिक करी।
उरध उसास समीर तेज जल उर भुवि उमँगि भरी।
बूड़ति भुजा रोम द्रुम अंबर अरु कुच उच्च थरी।
चलि न सकत थकि रहे पथिक सब चंदन कीच खरी।
सब ऋतु मिटी एक भई ब्रज महि यहि विधि उलटि धरी।
सूरदास प्रभु तुम्हरे बिछुरे मिटि मर्याद टरी ॥३९५॥

## राग सारंग

मैं समुझाई अति, अपनो सो।
तदपि उन्हैं परतीति न उपजी सबै लह्यो अपनो सो।
कही तिहारी सबै कही मैं और कछू अपनी।
श्रवन न बचन सुनत हैं उनके जो घट महँ अपनो।
कोइ कहै बात बनाइ पचासक उनकी बात जु एक।
धन्य धन्य जो नारी ब्रज की बिनु दरसन [illegible] टेक।
देखत उमँग्यो प्रेम, यहाँ की धरी रही सब, [illegible]।
सूरस्याम हौं रह्यौ ठगो सो ज्यौं मृग चौंको भोरो ॥

सुनि लीन्हो उनही को कह्यो।
अपनी चाल समुझि मनही मन गुनि अरगाय रह्यो ॥
अबलनि सों कहि परै जापै बात तोरि [illegible]।
अनबोले पूरो दै निबह्यो बहुत दिनन को ठानि।
जानि बूझि कै हौं क्यों पठयो सठ यासों अयानो।
तुमहू बूझि बहुत बातन को वहाँ जाहु जो जानो।
आज्ञा-भंग होय क्यों मोपै गयौ बिहारि [illegible]।
सूर पठावन ही की ओरी रह्यौ जु गन सौं [illegible] ॥[illegible]

## राग मलार

जो पै प्रभु करुना के आलै।
तौ कत कठिन कठोर होत मन मोहिं बहुत दुख सालै।
वहौ बिरद की लाज दीनपति करि सुदृष्टि [illegible]।
मोसों बात कहत किन सनमुख कहा [illegible]।
निगम कहत बस होत भक्ति तें सोऊ है [illegible]।
सूर उसास छाँड़ि हा हा ब्रज जल आँखियाँ [illegible]

फिरि फिरि मोपै कत दुख पावत ।
अब की और चतुर कोउ पठवौ बारन[1] ह्वै है आवत ॥
मैं परमारथ सब समुझायो, रोष-सहित वै कोपी ।
सुफलकसुत[2] को कह्यो मानि हैं आरति[3] करिहैं गोपी ॥
इतनी सुनत कमलदललोचन खैंचि सुकर कर लीन्हो ।
सूर स्याम मुसकाय जानि जिय तरक[4] जानि हँसि दीन्हो ॥३९९॥

## कृष्ण-वचन उद्धव-प्रति

### राग धनाश्री

ऊधो ! मोहिं ब्रज बिसरत नाहीं
हंससुता[5] की सुंदरि कगरी[6] अरु कुंजन की छाहीं ॥
वै सुरभी, वै बच्छ दोहनी, खरिक दुहावन जाहीं ।
ग्वालबाल सब करत कुलाहल नाचत गहि गहि बाहीं ॥
यह मथुरा कंचन की नगरी मनि-मुक्ताहल जाहीं ।
जबहिं सुरति आवति वा सुख की जिय उमगत, तनु नाहीं[7] ॥
अनगन[8] भाँति करी बहु लीला जसुदा नंद निबाहीं ।
सूरदास प्रभु रहे मौन ह्वै, यह कहि कहि पछिताहीं ॥४००॥

---

(१) बारन = द्वार पर । (२) सुफलकसुत = अक्रूर । (३) आरति करिहैं = आरती करेंगी, खूब सत्कार करेंगी (व्यंग्य) । (४) तरक = तर्क, उक्ति । (५) हंससुता = सूर्य की कन्या यमुना (६) कगरी = कगार, किनारा । (७) तनु नाहीं = तन नहीं रह जाता अर्थात् उसकी सुध भूल जाती है । (८) अनगन = अगणित, अनेक ।

# चूर्णिका

( कोष्ठक में पदों की संख्याएँ हैं )

(१) श्रीदामा=कृष्ण के एक ग्वाल सखा, राधा के बड़े भाई। मंत्री=श्रीकृष्णजी (रस-रूप से वृंदावन में सदा रहते हैं, यहाँ 'मंत्री' शब्द से उसी की ओर सँकेत है। कहीं कहीं 'मित्र' पाठ भी मिलता है। 'मथुरा में वे ऐश्वर्य-रूप से रहते हैं)। (२) जाए=उत्पन्न। (३) अंक=अँक-वार, हाथ फैलाकर भेंटना। आने=अन्य, दूसरे को। नेम=नियम, योग के विधि-विधान। (५) आन=किसी अन्य विषय में। (६) सुरति=स्मरण आने पर। हित=प्रेम। मिथ्या-जात=भ्रम से उत्पन्न। एक=अद्वैत ब्रह्म। 'सदा•••नात'=उद्धव का वचन। (७) क्रम=कर्म। (८) तूलमय=रूई से युक्त। (९) धूमरि=श्यामा, काली। (१०) अबेर-सबेरो=साँझ-सवेरे। (११) परमान=प्रमाण, मान्य। (१२) हेत=प्रेम। जाए=पुत्र। काजै=के लिए। दाँवरि=रस्सी। (१३) दाम=माला। रस=प्रेम। (१४) अनुहारि=बनावट। बसन=वस्त्र। रुचिकारि=रुचिर या कारी रुचि, श्याम वर्ण। बारि=जल। (१५) सुचित=स्वस्थ। (१६) जादवनाथ=श्रीकृष्ण। बरन=वर्ण, रंग। का पर०=किसे ले जाने के लिए भेजे गए हो। सयानप=चतुरता। जानि०=भली भाँति समझ लिए गए हो। (१७) उत०=वहाँ से। ब्रजराज=नंद। प्रबोध=समझना। बोलि=बुलाकर। गुरू=गुरु की भाँति। अविगत=अज्ञेय। अगह=पकड़ में न आनेवाला। आदि अवगत=सर्वप्रथम ज्ञात। निरंजन=मायारहित। रंजै=सब उसी के कारण शोभित होते हैं ('यस्य भासा विभाति')। निगम=शास्त्र।

रसाल=रसमय। छाके=मस्त। हुतो=था। (१८) आहि=है। बासर-गत=दिन बीतने पर। (१९) सकट=रथ। रजक=धोबी। हति=तोड़कर। गज=कुवलयापीड़ हाथी। मल्ल=मुष्टिक और चाणूर नाम के पहलवान। मातुल=मामा (कंस)। (२०) उपासी=उपासिका। (२१) जोग-अंग=अष्टांग योग। ईसपुर=शिव की पुरी। (२२) मही=मट्ठा। (२३) हाटक=सोना। साहु=महाजन। दाख=द्राक्षा, अंगूर। (२४) मुक्ताहल=मुक्ताफल, मोती। निरबैहे=साधेगा। (२५) बनजारा=व्यापारी, सौदागर। गति=शरण। पति=प्रतिष्ठा। रौंड़े=जिनके और कोई न हो, एकाकी। (२६) लोक०=लोकमर्यादा। कुल०=कुल की प्रतिष्ठा। (२८) नातरु=नहीं तो। बरनहीन=हीनवर्ण। (२९) सागर निधि=महासमुद्र। कुलिस=वज्र। (३१) सूर=शूर, वीर; सूरदास (३२) अनत=अन्यत्र। (३५) मुँडली=जिसके सिर में केश न हों। पाटी पारना=माँग काढ़ना। कौन पै=किससे। नरियर०=भेंट के लिए आप जो योगरूपी विषैला नारियल लाए हैं उसे प्रणाम ही करते बनता है। (३६) सिरात=ठंढा होता है। हार्यो=हर लिया। आई०=जैसे आम की खटाई से कलई खुल जाती है वैसे ही प्रेम का भेद खुल गया। बिलग०=बुरा मत मानो। भँवारे=घूमनेवाला। पखारे=धोए। ता गुन=इसी से। (४०) हित-हानि=प्रेम का त्याग। (४१) काहि जोग=किसके योग्य। (४२) राची=अनुरक्त। सिकत=सिकता, बालू। (४३) काके०=किसे जँचेगा। (४४) बदन=मुख। बपु=शरीर। सहाई=सहायक, मित्र। (४६) हित=हेतु, निमित्त। अयानि=अज्ञान। छाजन=स्वाँग। सरत=बढ़ता है, लपकता है। भाजन=भागना, जाना। (४७) दाप=दर्प, रोब। (४८) सीस=सिर पर, निकट। (५१) दसहि=दशा को। तिसहि=उसे। (५२) सौंतुख=प्रत्यक्ष। (५३) अवरोधन०=प्राणायाम। (५५) नइ=नीति। जाति०=खो जाती है। आरति=आर्ति, दुःख

यहाँ अप्रतिष्ठा का खेद। (५७) ताती=गरम। सँघाती=साथी। (५८) तरल=चंचल, हिलते हुए। तरिवन=ताटंक, कान का गहना। (५९) तर=नीचे। (६१) पचत=परेशान होता है। कहा उघारे=खोलने से क्या लाभ। बिलमावत=रोकते हो, आराम देते हो। कापै=किससे। (६२) राजपन्थ=राजमार्ग, (सगुण का) चौड़ा रास्ता। धौं=कदाचित्। सुमृति=स्मृति शास्त्र। कहूँ धौं=कहीं भी। छाछ=मट्ठा। मूर=मूल-धन। (६३) और०=कहीं दूसरे पर टिके। प्रेमहिं=प्रेम के सम्बन्ध से। (६५) अछत=रहते। (६६) पदारथ०=यद्यपि वह मुक्ति चार पदार्थों (धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष) में से है। (६८) दूत=इधर की उधर लगानेवाले। (६९) ज्यों अहि०=काट लेने से साँप का पेट नहीं भरता पर उसकी यही बान होती है। (७०) भूत०=आकारहीन, छायामात्र। अँचवत=पीते हैं। (७१) रमत=मग्न होते हैं। भाजत०=भागते और छिपते रहते हैं। समाने=आए। (७२) झाँई=प्रतिबिंब। मुकुर=दर्पण। बिकट=टेढ़ो। होत त्रिभंग=गले, कमर और पैर पर से टेढ़े होकर। मुकुतमाल=मोती की माला। (७३) गनि=समझकर। गुन=गुण की सीमा, अत्यन्त गुणयुक्त। बिधि-बन्धान=ब्रह्मा की रचना। भवतन्स=कान का आभूषण, कुण्डल। भान=भानु, सूर्य। रुचि=शोभा। कम्बु=शंख। उदार=चौड़ा। मनि=मणि, कौस्तुभ। निर्तत=नाचती है, चमकती है। (७४) अम्बर=वस्त्र। सर-पंजर=बाणों का घेरा। अमी=अमृत। जैसे सूर०=साँप काटकर भागता है तो क्या उसके मुख में अमृत की बूँद पड़ जाती है? (७५) कन=दाना। चेप=लासा। कर=हाथ। लूक=लू। कलप०=कल्पवृक्ष; सुख। (७६) मदन०=काम के बाणों से बिद्ध। (७७) सगुन लै=शकुन विचारकर। ये सब=योग, जप, व्रत आदि। बिष-वेली=कुब्जा। पाँयन०=पैरों के नीचे करके, तिरस्कार करके। मेली=डाली। (७८) सकुचासन=संकोचरूपी आसन पर बैठकर।

परस करि=छूकर, दान करके, त्याग करके। पवन०=प्राणायाम। क्रम=कर्म। निकंदन=नाश। तरनि=सूर्य। अपजस०=अपकीर्ति सुनी-अनसुनी कर देती है। प्रकास=ब्रह्मज्योति-दर्शन। चंद्रसूर=चंद्रमा और सूर्य का प्रकाश (योगी इड़ा, पिंगला और सुषुम्ना नाड़ियों के मूल-प्रदेशमें क्रमशः चंद्रमा, सूर्य और अग्नि का सा प्रकाश मानते हैं। अनहद=अनाहत शब्द। प्रमाने=मान, समान। समाने=ब्रह्मानंद में लीन होने की अवस्था। (८०) असित=काले। गौं=घात। (८१) हो=था। धौं=न जाने। तो=था। बारिज०=कमलनाल तोड़ने पर उसमें से जो बहुत पतले तंतु निकलते हैं। जहाँ तो=जहाँ से (८२) अँचै०=पी गई। (८३) निगम=ब्रह्मज्ञान। परेखे=विश्वास। कालमुख०=काल के मुख से बचाकर फिर उसी में डाल दिया। घनसार=कपूर। (८७) कमलनयन=श्रीकृष्ण। घाली=भेजी। द्वार ह्वै=द्वार पर से। केतिक=कितनी ही। साली=पीड़ा करने लगी। (८८) वदन०=मुख-चंद्र। मनिदुति=सूर्यकांत मणि। (८९) कागर=कागज। सर=सरकडा (जिसकी क़लम बनती है)। अरे=बंद हो गए हैं। (९०) कबंध=धड़ (शूर का धड़ सिर कट जाने पर भी लड़ता रहता है और भारी मारकाट मचाता है)। बल=बलपूर्वक। बारुहि०=बालू की दीवार। (९१) अंतर्गत=मन में। भाव०=प्रेमपूर्वक। (९३) वई=लगी। ठई=की, बनाई। (९४) राजगति०राजनीति। (९६) मनसाहू=इच्छा तक। चेति=विचार करके। एति=इतनी, ऐसी। (९७) सतरात=चिढ़ता। व्रजलोचन=श्रीकृष्ण। (९८) निमेख=पलक। अहनिसि=अहर्निश, दिनरात। उघारे=नग्न। (९९) पास=फंदा। रहत न०=नेत्रों से जल गिरना रुकता नहीं। (१००) स्रमजल=पसीना। अंतर-तनु=भीतर तक, भली भाँति। नलिनी=कमलिनी। हिमकर=चंद्रमा। (१०१) पुरइन=(पद्मिनी) कमल। पान=पत्र, पत्ता। मिलाइए—'पद्मपत्रमिवाम्भसा'। परागी=अनुरक्त। पागी=चिपटी।

(१०३) घट=शरीर। (१०४) पूरब लौं=पूर्व की ओर, मथुरा। मसान जगाना=शव पर बैठकर तंत्रशास्त्र के अनुसार सिद्धि के लिए साधना करना। (१०५) कुहित=बुरी। उपचार=दवा। धुन=रंगढंग। (१०६) चपरि=शीघ्रता से, एकबारगी। कुन्तल=केश। भुरै लई=ठग लिया। निरस०=रसहीन हो गई। करखे तें०=खींचने पर भी हटी नहीं। घनस्याम=श्रीकृष्ण; बादल। छिजई=घिस डाली। (१०८) मधु=शहद (का छत्ता)। पानि=हाथ। पलक०=हाथ से पलकें मल रही थी, जगने का प्रयत्न कर रही थी। निरोध=रोक-छेंक। निबरे=निकल कर जा सके। कृपन०=कृपण का सा व्यवहार (अर्थात् केवल जोड़ती रही)। (१०९) बतावै=त्याग दे। (११०) हित=अच्छा, रुचिकर। माहे=में। दाहै=जलन से। (१११) अब किन०=बेचकर दाम क्यों नहीं खड़े कर लेते। सबरी=सब। (११२) रूख=वृक्ष। (११३ गुनैबा=गुणयुक्त बनाने से। अनखात=बुरा मानती हैं। तन=ओर। बिहान=बीतता है। (११४) स्याम=श्रीकृष्ण और काला। बिरद किये=यश गाया। स्रुति=वेद। बारिज-बदन०=मेरे नेत्ररूपी भ्रमर श्रीकृष्ण के कमलमुख का मधुपान कब करेंगे, उनके दर्शन कब होंगे? (११५) कूजत=बोलती है। सिंगी=सींग का बाजा। पखान=(पाषाण) शिला, पत्थर। (११६) काढ्यो=खींचा, बनाया। (११७) ऊजर=उजड़े हुए। (११८) अनुसारी=छेड़ी। अहि०=जैसे साँप केंचली छोड़ देता है वैसे मन शरीर को छोड़ चला गया। (११९) बोहित=जहाज, बड़ी नाव। (१२०) तुम्हरे०=तुम्हें ही फबती है। नरियर-ज्यों=देखिए पद ३५ की टिप्पणी। (१२१) परेवा=कबूतर। कंटक०=स्वयं काँटे की चोट सहता है। निरुवारै=निवारण करते हो, हटाते हो। (१२२) अपाने=अपने। निदाने=अंत में। (१२४) दुसह धुनि=असह्य ध्वनि (कानों को)। (१२५) बिसाहु=मोल ले लें। (१२६) आनि०=आकर आशा को भी नैराश्य में परिणत कर दिया (१२७)

ओछो तोल = तौल में कम, हलका। जाति = संप्रदाय, मंडली। (१२८) त्रिदोष = संनिपात। जक = बकनाद। थिर कै = स्थायी रूप से। (१२९) पवन धरि = प्राणायाम करके। (१३१) बरन = वर्ण, रंग। (१३२) आँधरी० = अंधी यदि अंजन लगाए। (१३३) पय० = बैल से दूध दुहते हो। (१३४) मोट = गठरी। कर करि = हाथ से। मृगमद = कस्तूरी। मलयज = चंदन। उबटति = मलती थी। तृप्ताति = तृप्त होंगी। (१३५) खरि = खड़िया। (१३७) गुपुत = भेद, रहस्य। (१३८) पुहुमि = पृथ्वी। भरमात = घूमता है। अघात = तृप्त होती है। अमृत फल = मीठे फल। (१३९) खरियै = अत्यंत। सुधि० = उसे भूलने की वृत्ति ही भूल गई अर्थात् वह भूलता नहीं। आँक = अंक गोद। खटकती है = कसकती है। (१४१) नए = झुके। उनतें = उनसे बढ़कर या बड़ा। (१४२) बकसियो = क्षमा करना। बौर = मंजरी। (१४३) तन = ओर। यौं = तो। परमारथ = परमार्थ रूपी औषध। राजरोग = प्रबल रोग यक्ष्मा। (१४४) अनुदिन = प्रतिदिन। (१४६) दै गए = दिए हुए गए। (१४७) बापुरे = बेचारे। छार = धूल। (१४८) आयसु = आदेश, आज्ञा। वारि० = निछावर करके। नव० = नौ टुकड़े करके, टुकड़े टुकड़े करके। (१४९) तर = नीचे। सचु = सुख। (१५१) सुखेत = रणक्षेत्र। वारि = पानी; चमक। (१५२) बाय = वात-विकार। पयनिधि = समुद्र। (१५३) अरे = अड़ गए हैं। राचे = अनुरक्त। बक्र = अत्यंत टेढ़े। सीतल = जिनके संचार (ध्यान) से हृदय ठंढे हो गए हैं। अमिय० = अब ये अमृत से विष में जा पड़े। (१५४) बढ़पत० = उसकी ओर काला सर्प क्यों बढ़ाते हो। हारे = विवश होने पर। अछत = रहते। (१५५) फूलेल = सुगंधित तेल। ग्रथैं = गाँठें। आधारी = भौंरा। ताटंक = कान का गहना। जाति = शोभा। सार = घनसार कपूर। असवास = (आश्वास) सुगंधित साँस। आक = (अर्क) मदार (१५६) अधिकारे = अधिक। सारे = तत्त्व। खारे = कड़वे

(१५७) वायस = कौआ। अँचयो = पीया। बजी० = एक ही ढङ्ग के बाजे बजे, सब एक ही रंगत के हैं। ताँति = तंत्री, बाजा। (१५९) कनियाँ = गोद। (१६०) कलेवर = शरीर। खौरी = लेप। पिछौरी = दुपट्टा। (१६१) ज्यों भुवंग० = जैसे उस सर्प की फूँक जिसकी मणि छीन ली गई हो। दवा = भीषण ज्वाला। (१६२) अंबर = अच्छे वस्त्र। गुरु० = जो योग के हमारे गुरु हैं वे कुब्जा के हाथ की माला हैं। उसके इशारे पर नाचने वाले हैं। (१६३) दाम = रस्सी। पानि = हाथ। चोरी० = चोरी न खोलूँगी। आनि = आकर। हठिहौं = न देने का हठ न करूँगी। जावक = महावर। बट-तर = बरगद के नीचे। सँकेत = संकेतस्थल। चढ़ाय = बैठाकर। (१६७) निरखि० = उसे देखकर अश्रु की अखंड धारा बहने लगी। प्रेम०=प्रेम की व्यथा फिर भी न बुझी। अंतर-गति = हृदय के भीतर। सुचित=स्वस्थ होकर। कमल= योगियों के षट्चक्र जो कमल के रूप में माने जाते हैं। (१६९) लाई= मन लगाकर। सुमति मति=अच्छी बुद्धि। पै=निश्चय। (१७०) गात= गाते हुए। सुनात=सुनाते थे। परसात = छाई है। (१७२) सिंधी= सींग का बाजा। (१७३) लहनौ=प्राप्य। बर=दूल्हा, पति, प्रिय। सँघाती=साथी, सखा। (१७५) सरै=( सूर्य के रथ की ओर ) जाता है, उसे प्राप्त करता है। (१७६) बल्लभी=प्रेमिका। मधुर = जो मीठी बोली बोलनेवाले हैं। बृक = भेड़िया। बच्छ=वत्स, बछड़े। असन= भोजन। बसन=वस्त्र। सत=शत, सैकड़ों। (१७७) बरस०=वर्षा करता है। कर०=हाथ में कड़ा और दर्पण लेकर ( कड़ा ढीला पड़ गया है। दर्पण में मुख विवर्ण दिखाई पड़ता है )। एतो मान= इतना अधिक कष्ट सहने पर भी। (१७८) सहियो=सहना। मकरध्वज= काम। बहियो = अश्रु-प्रवाह के कारण (१७९) पय=जल। पय सों= पानी से भी आग लग रही है। हा हरि०=हम जो 'हा हरि, हा हरि' कहती हैं उसी मंत्र के पढ़ने से इस आग में जलकर भस्म नहीं होतीं।

( १८० ) गहरु=देर, विलंब । ( १८१ ) कहा बनैहैं=कौन सी बात गढ़ लेंगे । पाँति=पंक्ति । प्रतिष्ठा=मर्यादा । अब हम०=हम चुपचाप वहाँ पत्र लिख देंगी कि ये तो गोकुल के अहीर हैं फिर उन्हें अपने साथ यदुवंशी न रखेंगे, उनकी प्रतिष्ठा न करेंगे । (१८२) रूपहरी = हरि का रूप, सारूप्य मुक्ति । सुक=शुकदेव । स्यामा=युवती स्त्री । ( १८४ ) भनै=कहे । कह०=क्यों उन कानों में कंकड़ी की चोट करते हो । रंग चुनै=प्रयत्न करने पर भी । ( १८६ ) बकी=पूतना । दोषन= दोष अर्थात् विषमय हो जाने से । तृनाव्रत=तृणावर्त । केसी=केशी नाम का दैत्य । (१८७) घाए=घात, चोट । कहि०=कहना पड़ा । ( १८८ ) सरल=रसमय, कर्णसुखद । तरनि०=सिर का तिलक सूर्य की भाँति दाहक है । भुवाल=भूपाल, राजा । (१८९) बहिबी=निर्वाह करना । ( १९० ) दासनिदासि=दासानुदासी, दासों की दासी । (१९१) चेत०=बेसुध अवस्था । रेती=बालू का मैदान । (१९३) अव-गाहे०=दुःख में डूबती हैं । ( १९४ ) स्यामसूल०=श्रीकृष्ण की पीड़ा में पगा हुआ । ऋपि=अर्थात् ऋजु, सीधा । ( १९६ ) पुलिन=तट । (१९७) बिरह-बाज=बिरहमय । सलिल०=अधर-माधुरी के जल में मिलाकर । बल न०=औषध का कोई बल नहीं लगता, औषध काम नहीं करतो । सरै=हो । (१९८) हे=थे । दाम=रस्सी से । पति= प्रतिष्ठा । रसनिधि=आनंद के सागर । ( १९९ ) नेह-नग=प्रेमरूपी रत्न । बुझानी=समझ में आई । (२००) हमरे०=हमारे गुण गाँठ में क्यों नहीं बाँधे, हमारे गुणों का विचार क्यों नही किया । ( २०१ ) देह०=शरीर दुःख की सीमा नहीं पाता, दुखों का अंत नहीं मिलता । ( २०२ ) आन=शपथ । आमिप=मांस । हित=प्रिय । किंगरी= छोटी सारंगी, चिकारा । सुर=ध्वनि । लग=तक । ब्रजभान=ब्रज-भानु, श्रीकृष्ण । ( २०४ ) चाली=छेड़ी । साली=धँसी । ब्रजबाला= ब्रज की बालाएँ । ( २०५ ) इतने=इतने पक्षी । प्रतिपारे=पाला-

पोसा। बिडारे=नष्ट कर दिए। कीर=नासिका। कपोत=गर्दन। कोकिला=वाणी। खंजन=आँखें। (२०६) सत्वर=शीघ्र। मधु-रिपु=श्रीकृष्ण। जगी=जागरण। क्वाथ=काढ़ा। मूरि=जड़ी। सुख=अनुकूल, लाभदायक। (२०८) निबर्ति=पूजा करके। (२१०) अराध=आराधना करे। बरीस=वर्ष। पुरवौ=पूर्ण कर दो। (२११) रीते=रिक्त, खाली। कारन=कालों की। फेरनि=लपेट, पहनावा। घेरनि=एकत्र करना, चराना। करेर=कड़ा। (२१२) घोष=ग्वालों का गाँव। संपुट=बंद। दिनमनि=सूर्य। (२१४) रथ पलान्यो=रथ पर चढ़ कर गए। (२१७) पाहन=(पाषाण) पत्थर, कठिन। (२१८) जावदेव=यावन्मात्र, सबको। (२१९) चित०=मन। (२२०) बिधि०=ब्रह्मारूपी कुम्हार। घट=घड़ा; शरीर। दरसन०=देखने की आशा ही घड़ों का फेरा जाना है। कर०=श्रीकृष्ण के काम आए, उनके लिए शकुन-सूचक हुए। (२२१) काती=कत्ता, छुरा। सवाती=स्वाती। (२२२) निसि लौं=रात भर। सीति=शीत, ठंढा। पुरवा=पूर्व से आनेवाली वायु, पुरवैया। गए०=उसने हमारे शरीर सरलता से जीत लिए हैं। (२२३) चौरासी=अनेक प्रकार की। हरि=हरकर। (२२४) लोकडर=हमारा प्रेम प्रकट करने से श्रीकृष्ण को लोकापवाद का भय है (लोग कहेंगे कि ये गँवारों के साथ रहते थे)। (२२५) सो कुल=वह वंश (यादवों का), जन्म लेने पर जिससे बिछुड़ गए थे। गर्ग०=गर्ग ने कहा था कि श्रीकृष्ण मथुरा और फिर द्वारका में जा बसेंगे। जो कुल=वह सब। ज्ञाति=जाति। (२२६) अनहद=अनाहत नाद। कुष्मांड=कुम्हड़ा। अज=बकरा। अघाना=तृप्त होना। (२२७) न परानी=नहीं हटी। चलमति=चंचल बुद्धिवाला। घेरि०=छेंकते फिरते हैं। (२२८) पति=प्रतिष्ठा। दुरहु=हटो। बसीठ=दूत। मति फेरी=बुद्धि का फेर। कै सँग=मिलकर, जुड़कर। श्री-निकेत=शोभा के घर। पानि=हाथ में। बिषान=सींग।

( २३० ) नवतन=( नूतन ) नए ढंग से। राचे=अनुरक्त हुए। रन-छोर=श्रीकृष्ण। ( २३१ ) कारे=काले; मलिन, कपटी (२३४) ऐन=घर। (२६५) कोय०=कौन स्त्री थी। राजपंथ=राजमार्ग ( भक्ति का चौड़ा मार्ग )। उरझ=उलझानेवाली। कुबील=ऊबड़-खाबड़, ऊँचा-नीचा। अज=बकरा। बदन=मुख। ( २३६ ) कुमोदिनी=कुईं। जलजात=कमल। घनसार=कपूर। जीरन=जीर्ण, पुराना। (२३७ ) बिदमान=विद्यमान, उपस्थित। ( २३८ ) स्यंदन=रथ। बाय०=वात-व्याधि से पगली सी होकर ( २३९ ) कुम्भ=घड़ा। जलचरी०=बेचारी मछली ( २४१ ) धूरि=मिट्टी, व्यर्थ। ( २४३ ) कुबजा०=कूबरी के प्रेम में मतवाले। लेस=थोड़ा भी। हरिखंड=मोरपंख। स्यामा=षोडशवर्षीया युवती स्त्री, राधिका। कछु०=सुधबुध खो गई। प्रबाल=नए निकले कोमल पत्तों की भाँति। ततछन=तत्क्षण, तुरंत। सुहेस=मंगल। सुरेस=इन्द्र। रस=आनंद से भ्रमित गतिवाले होकर, आनंद में मग्न होकर। सेस=शेषनाग। (२४४) अंगराज=सुगंधित लेप। मेदिनी=भूमि। ( २४६ ) बरन=वर्ण, रंग। बाने=ढंग के। मीड़ि=मलकर। (२४७) समतूलहु=समान। (२४८) बास०=वासस्थान। मंदे=मंदे बाजार में। ( २४९ ) कहु०=उसे भस्म लगाने से कैसे सुख मिलेगा। (२५०) चौंड़=अभिलाष। बिसासि=विश्वासघाती। तीजो पंथ=तीसरा पंथ (मुरारेस्तृतीयः पन्थाः)। यह=ऊधो। साधु=सज्जन, सीधा। ( २५२ ) कटु=कड़वी। अंगनिधि०=श्रीकृष्ण के सगुणरूप के समुद्र से। अनमिल=बेमेल ( निर्गुण )। अमोलत=अमूल्य या बहुमूल्य ठहरा रहे हो ( सगुण से निर्गुण को बढ़कर बतला रहे हो )। (२५३) अतीत=परे ( २५५ ) स्याम-तन०=श्रीकृष्ण की ओर देखकर, उनका विचार करके। (२५६) बारे=बालपन से ही। ( २५७ ) अगाऊ=आगे आगे। ( २५८ ) कचारा=कटोरा। ताटंक, खुभी, खुटिला=कान के गहने। फूली=फूल, लौंग (गहना)। सारा०=

कमल और चंद्र से अंकित साड़ी। सारस=कमल। गूदर=फटी। (२५९) भेद०=पता न चला। बदन को=कहने के लिए, निश्चित करने। बायु०=प्राणायाम। ताए=तपाए (२६०) सँचि=एकत्र कर रखी थीं। छार=धूल। सरवरि०=कूबरी के योग्य। घटी०=बुरा किया। हम जोही=हमें देखते रहे, हमें ग्राहक समझते रहे। (२६१) राहत=रहते हैं। कोट=बाँस की कोठी। (२६२) परेखो=पछतावा। बारे=छोटे। भीर=संकट, कष्ट, कठिनाई। सर्यो=पूरा हुआ। बायस०=कौए का भाई, कौआ। (२६३) पत्यानो=विश्वास किया। (२६४) करसायल=मृग। अबिधि सों=अन्याय से। (२६५) सूर=शूर, वीर; सूरदास। (२६७) बारक=एक बार। (२६८) सोधियो०=उनसे पूछना। घात=हत्या। (२६९) ज्यों०=जैसे माता अपने जने बच्चे का पालन करती है। (२७०) गुरु०=गुड़ दिखाकर बहलाओ। कोउ०=किसी प्रकार। (२७१), अंतरमुख=भीतर। पांडु०=कामला रोग जिसमें शरीर पीला पड़ जाता है। उज़रे=उजड़ा हुआ। छपद=भ्रमर। (२७२) मदिरा०=शराब पीकर। पराग०=पराग की पीक की रेखा। कुंभ०='विषकुम्भं पयोमुखम्', विष का भरा घड़ा, जिसमें ऊपर दूध हो। उघारे=खोले। कृत=कर्म से। (२७४) पुहुप=पुष्प। नेरे=निकट। (२७५) पिछौंहैं=पीछे की ओर। उर०=जब छाती छेदकर पीछे जा निकले। पाछे०=पीछे हटते हुए भागे नहीं। कबंध=धड़। संमुख०=सामना करने, भिड़ने के लिए। (२७६) चिहुर=चिकुर, केश। यह०=इस प्रकार से। नयन०=नेत्रों की इच्छा पूर्ण करते हुए। बटमारे=डाकू, चोर। (२७०) कागर=कागज, पत्र (२७८) पंक=कीचड़ ही मैली साड़ी है। ब्याज=बहाने से। अनुहारी=समता। (२७९) भीति=दीवार। (२८०) हठिहि=हठपूर्वक। प्रबेसनि=जल की धारा के प्रवेश से। बिसेषनि=विशेष रूप से। (२८१) धावन=दूत। कहा०=क्या वश है। बल=

बलदाऊ। (२८२) दादुर० = माना जाता है कि वर्षा के प्रथम जल से मरे हुए मेंढक भी उठते हैं। निविड़ = घना। (२८३) सारँग = चातक। सूरमा = वीर। (२८४) खरे = तीव्र। (२८५) इते मान = इतना अधिक। अंत० = मार मत डालो। (२८६) सिंधुतीर = द्वारका में। (२८७) बयन = वचन, बोली। भीषम = भीष्म पितामह की भाँति। डासि = बिछाकर। दच्छिन० = भीष्म पितामह जब युद्ध में घायल हुए तब सूर्य दक्षिणायन थे, उत्तरायण होने पर उन्होंने प्राण त्यागे। उन्हें इच्छामरण का वरदान था। (२८८) निमेष० = पलकरूपी तट। गोलक = पुतली। तट = ओठ और कपोल ही तट का मैदान है। (२८९) पोच = बुरा (सोच का विशेषण)। (२९०) एक अंग = (एकांग) केवल, निरंतर। ज्यों मुख० = जब वह पूर्ण मुखचंद्र सामने था। रई = रँगी, डूबी। सकति = शक्तिभर। (२९१) सारि = निकालकर, पूरा करके (२९३) कुहू = अमावस्या। तमचुर = ताम्रचूड़, मुर्गा। (२९६) आरि = अड़, मुद्रा। बसन = वस्त्र। दसन = दाँत। (२९७) ब्रह्नि० = आग धारण करता है। छपा = रात्रि। (२९८) मोपै = मुझसे। भख० = काट न ले। (२९९) दुःख० = वृक्षों का गिरना ही दुख है। सिव = स्तन। (३००) तन-दगध = शरीर का जलना। (३०१) सन = से। (३०३) सोध = पता। गहरु = विलंब। अंबर = आकाश। (३०७) सीरे = ठंढे। सूरमा = वीर। (३१०) राम कृस्न = बलराम और श्रीकृष्ण के कारण किसी को कुछ नहीं समझती थी। (३११) चिलक = शुद्ध 'तिलक', एक वृक्ष जो वसंत में फूलता है। मृगपशु = पशुजाति। वलित = युक्त। (३१३) दागर = नायक। (३१५) साधौ = उत्कंठा। (३१७) पच्छ = पंख; पलक। अंबु = जल; आँसू। अमृत = अधरामृत। कीर = सुग्गा, नासिका। कमल = मुख या नेत्र। कोकिला = वाणी। (३१८) मूल संस्कृत श्लोक यह है—जटा नेयं वेणी कृतकचकलापो न गरलं, गले-

कस्तूरीयं शिरसि शशिलेखा न कुसमम्, इयं भूतिर्नाङ्गे प्रियविरहजन्मा धवलिमा, पुरारातिर्भ्रान्त्या कुसुमशर ! किं मां व्यथयसि । (३२४) छपाकर=चंद्र, मुख । सारस=कमल । (३२६) परेखो=सोच । पौरि=द्वार । (३२८) उमापति=शिव । सोध०=पता पा गया । दसन०=दाँत से काटने का । नैनन०=खारा होने से । (३३०) भवभूति की रचना यों है—धत्ते चक्षुर्मुकुलिनि रणत्कोकिले बालचूते, मार्गे गात्रं क्षिपति बकुलामोदगर्भस्य वायोः; दावप्रेम्णा सरसबिसनीपत्रमात्रोत्तरीयः, ताम्यन्मूर्तिः श्रयति बहुशो मृत्यवे चंद्रपादान् । (३३२) उघारी=खुली । सलाका=सलाई ( अंजन लगानेवाली ) । आरति=दुःख । ( ३३५ ) हंस=परमहंस, ब्रह्मज्ञानी । ( ३३७ ) कैसे=समान । आगरे=बढ़कर । (३३८) जल०=जल में शीशी डुबाने से बुल्ले निकलते हैं । बार=देर । (३४०) पास=पाश, जाल । सायक=बाण । दवा=दावाग्नि । (३४१) अमास्यो=प्रकाशित हुआ । सुमन=सुगंधित तेल, फुलेल । रहि=रुके नहीं । निरंजन=निर्लिप्त । सलभ=फतींगे । करम की=उत्तम । (३४३) धार वही=तलवार चली । ( ३४८ ) परी=गिरी, पृथक् हुई । बहिबो०=बहना नहीं रुकता । उपचारै०=हमारा क्या उपचार हो, कष्ट किस प्रकार दूर हो । ( ३४९ ) आसी=खानेवाले । ( ३५० ) आहु=हो । भारो=ठगते हो । साहु=साधु, महाजन, वणिक् । (३५१) चारी=चारों मुक्ति ( सालोक्य, सामीप्य, सायुज्य, सारूप्य ) । मारग०=रास्ते पर आइए । ( ३५५ ) ही=थी । छपद=भ्रमर । दई=ईश्वर का भी डर नहीं । (३६०) सुसारना=समझाकर कहना । (३६२) कुसुँभ=हलका लाल । करनि=अपने हाथों । (३६४) दोष=जोड़ की त्रुटि । काँजी=खट्टा । दिगंबर=नंगे लोग । रजक=धोबी । ( ३७१ ) नंदलाल=श्रीकृष्ण से । ही=थी । ढही=गिर पड़ी । ( ३७५ ) तातो=तप्त, गरम । करम०=धीरे धीरे, क्रमशः । ( ३७६ ) आगा लेना=सेवा

करना। राम = बलराम। (३७७) गिरहिनी = गृहिणी, पत्नी (देवकी)। परिधान = वस्त्र। (३७९) विकट = टेढ़ी। कल = मधुर। उडुगन = तारे। पदिक = माला में बीचोबीच का बड़ा गहना। दारा = पत्नी। राम० = रामजन्म के तपस्वी, रामावतार में तपस्या की थी। मोट = गठरी। (३८०) ब्याज = बहाने से। हम० = मुझ दास का वश नहीं चलता। (३८२) नेरो = निकट। बेरो = बेड़ा, नाव। (३८४) बायस० = कौए को वे पति के आगमन का शकुन विचारने के लिए उड़ा देती हैं। (३८५) कस = कैसा। फेरि० = बेसुध हो जाना पड़ता है। (३८७) छाक = कलेवा। (३८८) परिहास = खेद। (३८९) अगाऊँ = पहले ही। कंथा = कथरी, गुदड़ी। षटदरसी = षट् शास्त्री, छहों शास्त्रों का ज्ञाता। (३९१) दाँवरी = रस्सी। झाँवरी = मलिन। महियाँ = में। साँवरी = काली (३९२) अंक = आँख मूँदे मूँदे ही अंधकार में आलिंगन किया। धुकधुकी = धड़कन। खेद = दुःख। भीनी = युक्त। लट = केश की लट। बलया = चूड़ी। लर = माला की लड़ी। कंचुकि = चोली। झीनी = पतली, महीन। परन = प्रण। परेवा = कबूतर, कपोत। छूटो० = सर्पिणी मणि छिन जाने पर जैसे शिथिल पड़ी रहती है (३९३) हुँहु० = राधा रहने पर और माधव हो जाने पर दोनों स्थितियों में प्राप्त विरह को कैसे सहे। उभय० = लकड़ी के दोनों छोरों में आग लग जाने पर झुलसता काष्ठ-कीट जैसे शीतलता के लिए व्याकुल होता है (३९४) बपु = शरीर। उरज = स्तन। अंतर = बीच। जुग० = दो कमल (नेत्र)। सुमेर० = पर्वत की चोटी (स्तन)। सम० = चंद्र (मुख) से। सनाल = मृणाल सहित (जल की धारा ही नेत्र-कमलों की नाल है)। बिय = दोनों। आँचर = स्तन। इंदु० = चंद्रमा के उदित होने पर। नलिनी-दल = कमलों का समूह। लंकृत = अमृत रूपी ओस के कणों से सुशोभित है। मनो इंदु...जाल—नेत्रों से टपके आँसुओं से भींगकर स्तन ऐसे जान पड़ते हैं कि मानों चंद्र (मुख) के उदित होने पर उसके द्वारा

टपके अमृत ( आँसू ) से ( मुँदे ) कमल ( स्तन ) ओसकणों को धारण किए शोभित हो रहे हों। ( स्तनों की उपमा मुँदे कमल से देना कवि-समयसिद्ध है )। (३९५) घट = पानी ( आँसू ) से भरे घड़े। झरी = पानी की झड़ी। जल = पानी (आँसू)। उर० = छाती रूपी भूमि। भुजा = बाँह; शाखा। रोम = रोम रूपी वृक्ष। अंबर = वस्त्र, आकाश। उच्च० = ऊँचा स्थान, पहाड़। पथिक = यात्री; शरीर के विभिन्न अंग। चंदन० = संयोग के समय का लगा चंदन आँसू से मिलकर कीचड़ हो गया है, और मार्ग रुक गया है। ( ३९६ ) अपना सो = अपने भरसक। घट = शरीर। अकनी = सुनकर भी। भोयो = धोखे में पड़ा हुआ। (३९७) गुनि = समझकर। अरगाय = अलग, पृथक्। बात० = कणिकाओं को तोड़कर बात कहना, बहुत अच्छी तरह से समझाकर, एक-एक रहस्य खोलकर बात करना। पूरो० = भली भाँति निबह आया और समझ लीजिए कि बहुत दिनों (सदा) के लिए निपट आया। सठ = मेरे ऐसे दुष्ट, पगले और मूर्ख को। मोपै = मुझसे। ठीले = ठेलनेसे। जबर्दस्ती भेजने से। पठावन० = आपको तो केवल भेजने की ही धुन थी। जैसे हाथी जिस वस्तु को मुँह में भर लेता हैं सूँड़ से उसे ठेलकर उदर में पहुँचाने की ही धुन में रहता है, उगल कर छुट्टी नहीं पा लेता। (३९८) आलै = आलय, घर। सालै = पीड़ा देता है। बिरद = अंगीकृत रीति, बना। बहौ० = अपने बाने की लज्जा का निर्वाह करो। दीन-पति = दीनानाथ। भोसों० = मेरे सामने तो देखिए, सिर नीचा क्यों किए ले रहे हैं। उसास० = उद्धव ने उसास भरी और 'हा हा व्रज' कहने लगे, उनके नेत्रों में आँसू भर आये। (३९९) बारन० = गोपियों का सिखा पढ़ाकर लौटने में उसे देर न लगेगी, मुझे तो देर लगी। (४००) खरिक = गायों के रहने का स्थान, गोशाला। जाहीं = जिसमें। निबाहीं = निर्वाह किया, सहा।

# — हमारे साहित्यिक प्रकाशन —

## आँख और कविगण

( संपादक—पं० जवाहर लाल चतुर्वेदी )

हिन्दी साहित्य में आँख सम्बन्धी कविताओं का वृहत् संग्रह है। इसमें लेखक की ओज-भरी मधुर हृदय-द्रावक फड़फड़ाती हुई अनोखी टीका टिप्पणी के साथ प्राचीन और अर्वाचीन कृतिविद्य कवियों की कल्पनातीत—कविता का रसास्वादन कर आप तृप्त ही जायेंगे। हिन्दी साहित्य में यह पुस्तक अपने ढंग की अनोखी है। हिन्दी, संस्कृत, उर्दू और फारसी के प्राचीन तथा आधुनिक अनेक—सुप्रसिद्ध कवियों की नेत्र-संबंधिनी कविताओं का यह संकलन बड़े परिश्रम के साथ किया गया है।

मूल्य ५)

## रहीम रत्नावली

( संपादक—पं० मायाशंकर जी याज्ञिक )

रहीम की आज तक की प्राप्त कविताओं का अनोखा और सबसे बड़ा संग्रह है। मूल्य २)

## पद्माकर की काव्य साधना

( श्री अखौरी गंगा प्रसाद सिंह जी )

यह ग्रंथ हिन्दी के आलोचना साहित्य का अद्वितीय रत्न है। इसमें पद्माकर का जीवन वृत्तान्त उनके ग्रंथों का आलोचनात्मक

परिचय उनकी काव्य-साधना की मीमांसा और अन्त में उनकी सरस सूक्तियों का संग्रह दिया गया है। मूल्य २।)

## तुलसी-सूक्ति-सुधा

( संपादक—श्री वियोगी हरि जी )

गोस्वामी तुलसीदास जी के समस्त ग्रन्थों की सूक्तियों का सार है। मूल्य ४)

## अनुराग-वाटिका

( प्रणेता—श्री वियोगी हरि जी )

इस पुस्तिका में वियोगी हरि जी प्रणीत व्रजभाषा की कविताओं का संग्रह है। कविता के एक-एक शब्द अमूल्य रत्न है। मूल्य ।=)

## भावना

( प्रणेता—श्री वियोगी हरि जी )

यह एक आध्यात्मिक गद्य-काव्य है। इसमें ५० गद्य-काव्य मुर्दे को जिलाने के लिये अमृत है। मूल्य ।।।)

## तुलसी-चिकित्सा

( नवीन संस्करण )

तुलसी द्वारा अनेक रोगों से मुक्त होने के उपायों तथा औषधि का वर्णन किया गया है। पुस्तक मनुष्य मात्र के बड़े काम की है। मूल्य ।।।)

## विनय-पत्रिका ( सटीक )

( टिकाकार—श्री वियोगी हरि जी )

गोस्वामी तुलसीदास जी की सर्वश्रेष्ठ रचना यही विनय पत्रिका है। विनय के सदृश भक्ति ज्ञान का दूसरा कोई ग्रंथ नहीं है। इस टीका में शब्दार्थ, भावार्थ, विशेपार्थ प्रसङ्ग, भावार्थ के नीचे टिप्पणी में अन्तर कथायें, अलंकार शंका समाधान, पद च्छेद आदि सब ही कुछ दिये गये हैं। कागज बहुत तेज होते हुये भी इस हरितोषिणी टीका का... मूल्य ६)

This book is senctioned as a reference book for Hindi Teachers in High Schools of C. P. & Berar.

Vide order No. 6801 Dated 28-9-26.

## विहारी-सतसई, सटीक

( टीका०—स्व० ला० भगवानदीन जी )

हिन्दी-संसार में शृंगार रस की इसके जोड़ की कोई भी दूसरी पुस्तक नहीं है। इसमें विहारी के प्रत्येक दोहे के नीचे उसके शब्दार्थ, भावार्थ, विशेषार्थ, वचननिरूपण, अंलकार आदि सभी ज्ञातव्य बातों का समावेश किया गया है। परिवर्द्धित संशोधित सचित्र संस्करण का मू० ३।)

This book is sanctioned as a reference book for Hindi Teachers in Hindi Schools of Central Province and Berar.

Vide order No. 6801, Dated 28-6-26.